**निष्कर्ष**—व्यापार चक्र जैसी पेचीदी घटना के समाधान के लिए कोई एक सरल एवं निश्चित उपाय नहीं है। कार्ल मार्क्स ने व्यापार चक्र को पूँजीवादी अर्थव्यवस्था की आवश्यक बीमारी की संज्ञा दी है उनका कहना था कि यदि अर्थव्यवस्था को व्यापार चक्र की बुराइयों से दूर करना है तो पूँजीवादी अर्थव्यवस्था को समाप्त करके ऐसा किया जा सकता है। प्रो० हैन्सन के विचार इस सन्दर्भ में उल्लेखनीय है वे कहते है कि 'व्यापार चक्र आधुनिक अर्थव्यवस्था की एक ऐसी विचित्र विशेषता है कि इस पर नियन्त्रण करना सरल कार्य नहीं है। व्यापार चक्र गतिशील समाज की एक ऐसी निहित विशेषता है जिसकी उपस्थिति का प्रमुख कारण अर्थव्यवस्था में निवेश के आकार में होने वाले निरन्तर परिवर्तन है। यह परिवर्तन उस समय भी विद्यमान रहेंगे जब अर्थव्यवस्था की स्वस्थ अवस्था हो जायेगी।[1] व्यापार चक्रों को नियन्त्रित करने के लिए समय-समय पर मौद्रिक तथा राजकोषीय नीतियों का समन्वित प्रयोग किया गया है।

## परीक्षा प्रश्न

1 व्यापार चक्र क्या है ? इसके लक्षण विशेषताओं तथा निवारण को बताइए।
(What is trade cycle ? Give its characteristics phases and remedies)

2 व्यापार चक्र से आप क्या समझते हैं ? व्यापार चक्र के विभिन्न रूप क्या हैं ?
(What do you understand by trade cycle ? What are the types of trade cycle ?

वस्तुनिष्ठ प्रश्न (*Objective Type Questions*)

*निम्नलिखित प्रश्नों में कौन सही तथा कौन सा गलत है।*

(i) व्यापार चक्र पूँजीवादी अर्थव्यवस्था की एक सामान्य घटना है।
(ii) व्यापार चक्रों को मापना एक कठिन कार्य है।
(iii) व्यापार चक्र एक अर्द्ध-विकसित अर्थव्यवस्था वाले देशों में भी लागू होते हैं।
(iv) व्यापार चक्रों को नियन्त्रित करना आसान है।
(v) व्यापार चक्र एक विशुद्ध मौद्रिक घटना है।

### वस्तुनिष्ठ प्रश्नों के उत्तर

(i) सही है। (ii) सही है। (iii) गलत है। (iv) सही है। (v) गलत है।

1 A H Hansen